# उपासना–मार्ग

सोलहवीं शती के भक्ति-आन्दोलन के विविध अंगों के बीज तो प्राचीन वैष्णव परंपराओं में मिल जाते हैं किन्तु उन में से अनेक का विकास नवीन रूपों में हुआ है। संपूर्ण भारतीय संस्कृति के, तब तक के, बहुविध विकास ने इन नवीन रूपों के निर्माण में योगदान दिया है। इष्ट-उपासना इस आन्दोलन का ऐसा ही एक अंग है जो प्राचीन होते हुए भी नवीन रूप में सामने आया है।

सत्रहवीं शताब्दी के उत्तरार्ध तक इष्ट उपासना का यह नवीन रूप काफी पल्लवित हो चुका था। ध्रुवदासजी ने अपने 'सिद्धान्त-विचार' में भगवत्-उपासकों के दो भेद बतलाये हैं। एक तो वे हैं जो सब अवतारों की लीलाओं का गान अभेद बुद्धि रख कर करते हैं। इन भक्तों के लिये राम, कृष्ण, नृसिंह, वामन आदि भगवत्-अवतारों के चरित्र समान रूप से प्रिय होते हैं और वे इन सब में भगवान के अचिन्त्य ऐश्वर्य का दर्शन श्रद्धावनत चित्त से करते हैं। दूसरे वे हैं जो एक मात्र अपने इष्ट की उपासना करते हैं। यह लोग भगवान के किसी एक रूप को अपना इष्ट मानकर अपने हृदय का संपूर्ण प्रीति-संभार उसके चरणों में अर्पित कर देते हैं। ध्रुवदासजी ने द्वितीय प्रकार के उपासकों को प्रथम प्रकार के भक्तों की अपेक्षा अधिक सरस बतलाया है। उन्होंने इष्ट का अर्थ स्नेही किंवा प्रेमी किया है और इष्ट-उपासना का अर्थ बतलाया है, 'अपने स्नेही को

छोड़कर मन अन्यत्र कहीं न जाय और यदि जाय तो वह स्नेही नहीं, व्यभिचारी है ।'

इष्ट उपासकों में सर्वोपरि प्रेम व्रज-देवियों का माना जाता है । चैतन्य संप्रदाय में व्रज-वधू-वर्ग के द्वारा कल्पित परम रमणीय उपासना का ही अनुगमन किया जाता है–'रम्या काचिदुपासना व्रजवधू वर्गेण या कल्पिता' । इन व्रज-देवियों से भी अधिक सरस एवं संपूर्णतया तत्सुखमयी इष्ट-उपासना ललिता, विशाखा आदि सखियों की है । ध्रुवदासजी ने भक्ति के पाँचों रसों की उपासना का तारतम्य दिखलाकर ललितादिक सखीगण द्वारा आस्वादित युगल-किशोर के विलास-रस को छठा और सर्वश्रेष्ठ रस बतलाया है । इसकी सबसे बड़ी विशेषता यह बतलाई है कि इसमें प्रेमोल्लास कभी घटता नहीं है । इससे परे न तो कोई भजन है और न कोई सुख है ।

**ज्ञान शांत रस तें अधिक अद्भुत पदवी दास ।**
**सखाभाव तिनतें अधिक जिनकें प्रीति प्रकास ।।**
**अद्भुत बाल चरित्र कौ जो जसुदा सुख लेत ।**
**तातें अधिक किसोर-रस ब्रज बनितनि के हेत ।।**
**सर्वोपरि है मधुर रस जुगल किसोर विलास ।**
**ललितादिक सेवत तिनहिं मिटत न कबहुँ हुलास ।।**
**या पर नाहिन भजन कछु नाहिन है सुख-और ।**
**प्रेम मगन विलसत दोऊ परम रसिक सिरमौर ।।**

[ भजनाष्टक ]

सखीजनों की उपासना प्रेम की उपासना है और प्रेम की उपासना वस्तुतः प्रेमी की उपासना है । सखीजन युगल की उपासना

इसलिये करती हैं कि उनके समान एक रस प्रेमी अन्यत्र उपलब्ध नहीं है ।

एकै प्रेमी एक रस राधावल्लभ आहि ।
भूलि कहै कोऊ और ठाँ झूठौ जानौ ताहि ॥
( श्रीध्रुवदास--प्रेमावली )

सखियों के भाव को ग्रहण करने के लिये सर्व प्रथम उनके इस केन्द्रीय भाव को ग्रहण करना होता है । इसीलिये, संप्रदाय के उपासना-मार्ग में, रसिक प्रेमियों के संग को प्राथमिकता दी गई है । श्रीध्रुवदास ने वृन्दावन रस को केवल कृपा-लभ्य माना है और कृपा-प्राप्ति का एक मात्र उपाय रसिक प्रेमियों का सतत संग बतलाया है ।

या रस कौ साधन नहिं कोई, एक कृपातें जो कछु होई ।
कहौ कृपा उपजै किहि भाँती, रसिकनि संग फिरै दिन राती ॥
[ अनुराग लता ]

देखना यह है कि इस संप्रदाय में रसिक किसको माना जाता है । श्री ध्रुवदास ने कहा है, 'रसिक ताकौं कहिये जो रस कौ सार गहै' । प्रेम-स्वरूप वृन्दावन की सघन निकुंज-वीथियों में श्याम-श्यामा का नित्य प्रेम-विहार-रस ही रस का सार है ।

हित ध्रुव यह रस मधुर सार कौ सार अगाधा ।

अन्यत्र उन्होंने कहा है, 'जिसके हृदय में क्षण-क्षण में श्याम-श्यामा की अद्भुत् प्रीति झलकती रहती है, उसी को रसिक समझना चाहिये ।'

**रसिक तबहिं पहिचानिये जाकैं यह रस रीति।**
**छिन-छिन हिय में झलकि रहै लाल-लाड़िली प्रीति ।।**

( आनंदाष्टक )

इस रस के सार का गान श्री हिताचार्य ने अपनी वाणी में किया है। अतः सेवक जी के अनुसार रसिक वे हैं जो रस-सम्बन्धी अपने पक्षपातों को छोड़कर हितप्रभु की वाणी में दर्शित रस-रीति का ग्रहण करते हैं। अन्य रसिकों से इनका भेद दिखलाने के लिये, सेवकजी ने, इनको 'निपट-रसिक', सम्पूर्ण रसिक कहा है।

**रसिक बिनु कहे सब ही जु मानत बुरौ, रसिकई कहौ कैसे जु जानी।**
**आपुनी-आपुनी ठौर जेई तहाँ, आपुनी बुद्धि के होत मानी ।।**
**निपट करि रसिक जो होहु तैसी कहौं, अब जु यह सुनौ मेरी कहानी।**
**जोरु तुम रसिक रस रीति के चाड़िले, तौरु मन देहु हरिवंश बानी ।।**

( से० वा० ४-१५ )

श्रीहित हरिवंश की वाणी और उसमें प्रदर्शित रसरीति के वास्तविक रहस्य को वही समझ सकता है जो उनके रस-धर्म का मन, वाणी और कर्म से अनुसरण करता है। नाभा-दासजी ने, हितप्रभु से संबंधित अपने प्रसिद्ध छप्पय में कहा है—

**व्यास सुवन पथ अनुसरहि सोई भलै पहिचानि है।**
**श्री हरिवंश गुसाईं भजन की रीति सकृत कोऊ जानि है ।।**

इस प्रकार रसिक का अर्थ होता है श्रीहरिवंश-धर्म को धारण करने वाला धर्मी और रसिकों के संग का अर्थ होता है हित-धर्मियों का संग। सेवक जी ने, इसीलिये, श्री हरिवंश के धर्म को समझने के लिये उसके धर्मियों के संग को ही नहीं, उनकी

उपासना को, परम ग्रावश्यक बतलाया है। सेवक वाणी के तेरहवें प्रकरण में 'पाके' (पक्के) धर्मियों के लक्षण बतलाये गये हैं। प्रकरण के अंतिम छंद में सब लक्षणों का समास करते हुए सेवक जी ने कहा है, 'श्री हरिवंश के प्रसिद्ध धर्म को अल्प तप वाला व्यक्ति नहीं समझ पाता। इस मार्ग में जो उपासक श्री हरिवंश की कृपा के स्वरूप को समझते हैं वे धर्मियों का जप करते हैं। वे श्री हरिवंश के धर्म को धारण करने वाले धर्मियों के भाव का अनुशीलन करते हैं। धर्मी के बिना धर्म की स्थिति नहीं है और धर्म के बिना धर्मी का अस्तित्व नहीं है। श्री हरिवंश के प्रताप से इस मर्म को मर्मी ही समझते हैं। जो उपासक श्री हरिवंश-नाम के धर्मियों से प्रीति करते हैं, मैं सदैव उनकी शरण में रहता हूँ और रात-दिन धर्मियों के साथ मिलकर श्री हरिवंश के सुयश का गान करता हूँ।

**श्री हरिवंश प्रसिद्ध धर्म समुझै न अलप तप।**
**समुझौ श्री हरिवंश कृपा सेवहु धर्मिनु जप॥**
**धर्मी बिनु नहि धर्म नाहि बिनु धर्म जुधर्मी।**
**श्री हरिवंश प्रताप मरम जानहिं जे मरमी॥**
**हरिवंश नाम धर्मी जु रति तिन शरण्य संतत रहै।**
**सेवक निसिदिन धर्मिनु मिलै श्री हरिवंश सुजस कहै॥**
(से०वा०१३-११)

धर्मी की उपासना का विधान करके सेवक जी ने संप्रदाय की उपासना-पद्धति को सखियों के केन्द्रीय भाव के बिलकुल अनुकूल बना दिया है। हम ऊपर कह चुके हैं कि सखियाँ श्याम-श्यामा की उपासना प्रेम-धर्म के सबसे बड़े

धर्मी के रूप में करती हैं। वे भी यही मानती हैं कि धर्म की स्थिति धर्मी के कारण है और धर्मी की स्थिति धर्म के कारण है।

केवल श्रीहरिवंश-धर्म के धर्मियों के संग का यह विधान विभिन्न साधन-मार्गों के, एक दूसरे से भिन्न, मौलिक तत्वों पर दृष्टि रखकर किया गया है। श्री ध्रुवदास ने कहा है 'भगवान को विभिन्न भावों से भजने वाले अनेक भक्त संसार में विद्यमान हैं और उनके अनेक भेद हैं। अपनी उपासना को ध्यान में रखे बिना जो उपासक हर प्रकार के भक्तों का संग करते हैं, उनको परिणाम में अत्यन्त खेद प्राप्त होता है। सर्वत्र एक-सा भाव रखना ज्ञान-मार्ग के साधकों की रीति है; प्रेम-भजन करने वाले को तो विवेक पूर्वक खूब सोच समझ कर अपने भाव के अनुकूल उपासना करने वालों के साथ प्रीति करनी चाहिये।'

**भक्त आहि बहु भाँति के तिनमें बहुतक भेद।**
**बिनु विवेक मिलिबौ तहाँ मन पावै अति खेद॥**
**सबठाँ मिलिबौ एक सौ ज्ञानी की यह रीति।**
**भजनी सोई विवेक सौं करै समुझि कै प्रीति॥**

लाड़िलीदास जी कहते हैं 'मधुर रस का आधार ममता है और ज्ञान का साधन समता है। समता रखने से प्रेम की हानि होती है, ममता ही रस की खान है।'

**ममता ही माधुर्य रस, समता साधन ज्ञान।**
**प्रेम-हानि समता किये, ममता रस की खान॥**

(सुधर्म बोधनी)

अपनी रसरीति के प्रति ममता रखकर उपासना करने वालों को 'धर्मी रसिकों की मंडली में ही खान-पान करना चाहिये। जिन लोगों की उपासना भिन्न है, उनके साथ खान-पान करना उचित नहीं हैं। जो रसिक युगल के रंग में रँग रहे हैं उनकी जूठनि ग्रहण करनी चाहिये, जहाँ-तहाँ भोजन कर लेने से भजन का तेज घट जाता है। जहाँ इष्ट मिलता हो, मन मिलता हो, भजन-रसरीति मिलती हो वहीं निर्भय होकर मिलना चाहिये और उनहीं लोगों के साथ प्रीति करनी चाहिये। जिनको यह रस नहीं रुचता है, उनसे रस-उपासकों का कोई नाता नहीं है। सत्संग वह है जिसके मिलने पर गृह-व्यवहार विस्मृत हो जाय और तत्क्षरण हृदय में अद्भुत युगल-बिहार प्रकाशित हो उठे।' (श्री ध्रुवदास-मानशिक्षा)

सत्संग की यह मर्यादा केवल उपासना को शुद्ध रखने की दृष्टि से बाँधी गई है। साथ ही, इस बात का पूरा ध्यान रखा गया है कि यह मर्यादा संकुचितता बनकर कहीं प्रेम के स्वाभाविक विस्तार में बाधक न बन जाय। प्रेम निसर्गतः एक उदार भाव है। प्रेम का प्रभाव मन और नेत्रों पर एक साथ पड़ता है। प्रेममय मन के साथ दृष्टि भी प्रेममय बन जाती है। प्रेम-दृष्टि से केवल प्रेम दिखलाई देता है, अतः संकुचितता और विरोध को उसमें स्थान नहीं है। सेवकजी ने, इसीलिये, सब जीवों से प्रीति रखकर अपनी उपासना की रीति के निर्वाह करने का आदेश दिया है और इस प्रकार के आचरण को श्री हरिवंश की कृपा का फल बतलाया है।

**सब जीवनि सौं प्रीति रीति निबाहत आपुनी ।**
**श्रवण-कथन परतीति यह जु कृपा हरिवंश की ।।**

श्री हिताचार्य के सम्पूर्ण धर्म का समास एक दोहे में करते हुए लाड़िलीदास जी कहते हैं, 'चैंटी से लेकर युगल पर्यन्त सब के साथ तत्सुख-मय निष्काम प्रेम और नाम-वाणी में परम विश्राम की प्राप्ति ही श्री हरिवंश का सुन्दर धर्म है।

**इत चैंटी उत युगल सौं तत्सुख हित निष्काम ।**
**यह सुधर्म हरिवंश कौ नाम-गिरा विश्राम ।।**

**( सुधर्म बोधिनी )**

अन्यत्र उन्होंने कहा है, 'जो महा अभागे उपासक इष्ट की सेवा करके अन्य सब की निन्दा करते हैं, वे मूल को सींच कर वृक्ष को अग्नि से जलाते हैं ।'

**जल सींचत हैं मूल में वृक्ष जरावत आग ।**
**इष्ट सेइ सब नींदरे देखौ महा अभाग ।।**

**( सुधर्म बोधिनी )**

धर्मी रसिकों के मन की स्थिति, बाह्य शारीरिक लक्षण, रहन-सहन, लोक व्यवहार, स्थापित रूढ़ियों तथा वैदिक और लौकिक कर्मों के प्रति उनके दृष्टिकोण आदि का विशद वर्णन संप्रदाय के ग्रन्थों में मिलता है । रसिकों ने मन की दो स्थितियाँ बतलाई हैं । अपनी साधारण स्थिति में वह केवल वैषयिक रसों का ग्रहण करता है और असाधारण स्थिति में अप्राकृत रस का आस्वाद करता है । मन की साधारण गति के नष्ट होने पर असाधारण स्थिति का उदय होता है । नागरीदास जी ने बतलाया है, 'रसिक-नरेश (श्री हितप्रभु) के रस-मार्ग पर

चलने के लिये पहिले इस मन को मार देना होता है और फिर सर्वथा नये रूप में इसे जिला लेना होता है। मार कर जिलाया हुआ मन ही इस रस का रसिक बनता है। जब विषय-वासना को जला कर उसकी राख को भी झाड़-फटकार दिया जाता है, तब यह देह रसिक-नरेश के रस-मार्ग पर लगती है।'

**यह मन मारि जिवाईये जियत न आवै काज ।**
**गैल जु रसिक नरेश की चलनौ है इहि साज ।।**
**विषय-वासना जारिकै झारि उड़ावै खेह ।**
**मारग रसिक नरेस के तब ढ़ंग लागै देह ।।**

श्रीध्रुवदास कहते है, 'उपासक का मन जब तक सब बातों का लोभ नहीं छोड़ देता, तब तक हृदय में युगल प्रेम का अंकुर उत्पन्न नहीं होता। भजन की रीति यह है कि सब की आशा छोड़कर दृढ़ विश्वास पूर्वक युगल के चरणों की शरण ग्रहण करनी चाहिये।'

**जब लगि मन छाँड़त नहीं सब बातनि कौ लोभ ।**
**तब लगि हिय उपजत नहीं युगल प्रेम की गोभ ।।**
**रीति भजन की यहै ध्रुव छाँड़े सब की आस ।**
**युगल चरन की सरन गहि मन में धरि विस्वास ।।**
**( भजन सत )**

अन्यत्र उन्होंने कहा है, 'प्रेम-बीज के मन में उत्पन्न होते ही सम्पूर्ण विषय-वासना नष्ट हो जाती है। जिसका मन वृन्दा-वन-रस में अनुरक्त हो जाता है वह संसार से विरक्त होकर घूमता है।' 'प्रेम रसासव के चाखते ही और ही रंग चढ़

जाता है। इस प्रेम रस में जिसका मन पड़ जाता है, उसकी गति मीन और नीर जैसी हो जाती है। उसको रात-दिन और कुछ नहीं सुहाता और वह सदैव अपने प्रियतम के रस में समाया रहता है।'

**प्रेम-बीज उपजै मन माहीं, तब सब विषै वासना जाहीं।**
**जग तैं भयो फिरै बैरागी, वृन्दावन रस में अनुरागी॥**

( अनुराग लता )

**प्रेम रसासव चाख्यौ जबहीं, औरै रंग चढ़ै ध्रुव तबहीं।**
**या रस प्रेम परै मन आई, मीन नीर की गति ह्वै जाई॥**
**निसि दिन ताहि न कछू सुहाई, प्रीतम के रस रहै समाई।**

( प्रेमलता )

चित्त में प्रेम रस का स्पर्श होते ही प्रेमी के शरीर पर और उसके व्यवहार में विशेष प्रकार के लक्षण प्रगट हो जाते हैं। श्रीध्रुवदास ने बतलाया है, 'जिसके हृदय में प्रेम-रस उत्पन्न होता है वह सदैव उदास रहता है। हँसना, खेलना और खान-पान आदि के सुख उसको विस्मृत हो जाते हैं। अद्भुत रूप-छटा देखकर उसकी वाणी थकित हो जाती है, उसके प्राण अपहृत हो जाते हैं और नेत्र रोते रह जाते हैं। हृदय में रूप की चोट लगने पर सारे अंग शिथिल हो जाते हैं, मुख पीला पड़ जाता है और शरीर का रंग बदल जाता है। जिस पर प्रेम बेलि चढ़ जाती है वह सब सुध भूल जाता है। उस के हृदय में एक मात्र चाह का कमल फूला रहता है।'

**जेहि उर उपज्यौ प्रेमरस, सो नित रहत उदास।**
**भूल्यौ हँसिवौ, खेलिवौ, खान पान सुखवास॥**

रूप छटा अद्भुत् निरखि, थकित भये मुख बैन।
प्रान तहाँ पहिले गये, रोवत छाँड़े नैन ॥
रूप धसकि हिय धँसि गयो, शिथिल भये सब अंग ।
मुख पियराई फिर गई, बदलि परचौ तन रंग॥
प्रेम बेलि जेहि पर चढ़ी, गई सबै सुधि भूलि ।
एक कमल ध्रुव चाह कौ, ताके उर रह्यौ फूलि॥

( प्रीति चौवनी )

धर्मी रसिक का रहन-सहन और लोक-व्यवहार उसके प्रेमी रूप के सर्वथा अनुकूल होता है। 'प्रेम स्वरूप श्री हरिवंश के नाम से भली भांति परिचित होने पर वह अपने को तृण से भी नीचा मानने लगता है। नाम में से निकलने वाली प्रेम की अद्भुत छटा को देखकर वह उसके आगे सदैव के लिये झुक जाता है । सदैव झुके हुए को गर्दन उठाने का अवकाश नहीं होता। वह तिनके के आगे भी झुका ही रहता है। विनत होने के कारण वह हरएक से आदर पूर्वक और हँसकर बोलता है । वह तरु के समान सहनशील होता है। उससे परिचित सब लोग उसको परम उदार कहते हैं। उसको कभी सोच स्पर्श नहीं करता और उसका मन सदैव श्री हरिवंश के सुयश—नित्य प्रेम विहार—में समाया रहता है । वह जीवमात्र के लिये सुखदाई होता है और कभी मुख से दुखद वचन नहीं बोलता ।

जब श्री हरिवंश नाम जानिहैं, तब सब ही तें लघु मानिहैं।
हँसि बोलै बहु मान दै।
तरु सम सहनशीलता होइ, परम उदार कहैं सब कोइ।

सोच न मन कबहूं करैं ।
श्री हरिवंश सुजस मन रहै, कोमल वचन रचन मुख कहै ।
परम सुखद सबकौं सदा ।
दुखद बचन कबहूं न कहाइ, संतत रसिक सुनहु चितलाइ ।
श्री हरिवंश प्रताप जस ।
( से० वा० ३–८ )

इसी प्रकार, एकमात्र श्यामश्यामा की प्रेम छटा से बँध जाने के कारण प्रेमी रसिक के द्वारा स्थापित रूढ़ियों, वैदिक तथा लौकिक कर्मों का निर्वाह नहीं होता । उसको इनके निर्वाह न होने से दोष भी नहीं लगता, क्योंकि उसकी दृष्टि से शुभ और अशुभ का द्वैत नष्ट हो जाता है । उसके मन की संपूर्ण वृत्तियाँ प्रेम-रसानुभव के लिये लालायित बन जाती हैं और वह उनही कर्मों में मनोयोग दे पाता है जो रसानुभव की वृद्धि में सहायक हों ।

इष्ट उपासना स्वभावतः अनन्य उपासना होती है । इस उपासना में इष्ट से अतिरिक्त अन्य किसी की सत्ता नहीं रहती । संपूर्ण अनन्यता के बिना संपूर्ण इष्ट उपासना नहीं बनती । श्री नागरीदास कहते हैं, 'अनन्य कहना अत्यन्त कठिन है । यह तभी बनता है जब प्रेमी रसिक के मन की संपूर्ण दशायें इष्ट भजन के साथ मिल जाती हैं और उसका जागतिक पदार्थों के साथ तनिक भी संबंध नहीं रह जाता ।

अनन्य कहाइबौ अतिहो बाँकौ ।
सबै दसा जब भजनहिं मिलिहैं नैकु न इतकौ घाँकौ ॥

उपासक की सम्पूर्ण दशायें भजन के साथ मिलने का मतलब यह है कि 'उसका शरीर अपने धर्म के पालन में अनन्य भाव से दृढ़ होना चाहिये, उसका चित्त रसरीति के अनुशीलन में अनन्य भाव से रत रहना चाहिये, उसकी बुद्धि रस सिद्धान्त के विवेचन में अनन्य भाव से प्रयुक्त होनी चाहिये और उसका अहंकार सेवक-रूप में अनन्य भाव से विलय होना चाहिये ।

**तन अनन्य निज धर्म दृढ़, रस अनन्य दृढ़ चित्त ।**
**बुधि अनन्य सिद्धान्त रस, अहं सु सेवक नित्त ।।**

( सुधर्म बोधिनी )

इस दोहे में आये हुए निजधर्म रस, रस-सिद्धान्त और सेवक शब्दों का स्पष्टीकरण इस प्रकार किया गया है,' नवधा भक्ति की रीति से इष्ट और उपासक की उपासना ही धर्म है, नित्य विहार की रस रीति ही रज है, सेवक वाणी में कहा-गया सिद्धान्त ही रस-सिद्धान्त है और अनन्य दास भाव ही सेवक भाव है । अपने धर्म को छोड़कर यदि अन्य धर्म के पालन में शरीर लगेगा तो उसकी अनन्य धर्मिता नष्ट होगी, नित्य विहार रस को छोड़कर यदि चित्त को अन्य रस रुचेगा तो उसकी अनन्यता का निर्वाह नहीं होगा, रस के सिद्धान्त को छोड़ कर यदि बुद्धि अन्य सिद्धान्तों में उलझेगी तो उसको लक्ष्य सिद्धि न होगी और सेवक भाव को छोड़ कर अहंकार यदि अन्य कोई आश्रय ग्रहण करेगा तो वह अनन्य न बन सकेगा ।' ( सुधर्म बोधिनी )

स्वामी चतुर्भुजदास ने अनन्य प्रेमी के लक्षण इस प्रकार बतलाये हैं । 'वह सुत और धन के निमित्त अन्य किसी देवता या दैत्य का स्पर्श नहीं करता । वह वाणी से न तो अन्य कुछ बोलता है और न नेत्रों से अन्य कुछ देखता है । वह कानों से न तो अन्य कुछ सुनता है और न चित्त से अन्य कुछ विचार करता है । वह मन और वाणी में केवल हरि स्मरण रूपी कर्म करता है । वह सम्पूर्ण संसार के जंतुओं में एक मात्र कृष्ण की सत्ता को देखता है । अनन्य व्यक्ति केवल दो को ही भजता है, यातो हरिजन को या हरि को ।'

( द्वादश यश )

व्यवहार-सिद्धि के लिये भी अनन्य प्रेमी को अपने इष्ट के अतिरिक्त अन्य किसी का आश्रय ग्रहण नहीं करना चाहिये । गोस्वामी ब्रजलाल जी कहते हैं कि 'पुण्यवान पुरुष को पुत्रादि के निमित्त शीतला की उपासना नहीं करनी चाहिये । प्रताप-वृद्धि, वैभव-लाभ और व्यापार-सिद्धि के लिये क्षुद्र देवताओं का आश्रय नहीं लेना चाहिये । अपनी जीविका के लिये हरिभक्ति शून्य मनुष्यों की सेवा नहीं करनी चाहिये । उसको हृदय में इस प्रकार का दृढ़ विश्वास रखना चाहिये कि अनन्याश्रय साधु पुरुषों के योगक्षेम का निर्वाह करने वाले श्री हरि सर्वोत्कृष्ट विराजमान हैं ।'

**नो पुत्रादिनिमित्त यत्र सुकृती संपूजयेत् शीतलाँ,**
**नान्यान क्षुद्रसुरान्प्रताप विभव व्यापारणार्थ यजेत् ।**

**नो वा जीवन हेतवेऽपि विमुखान्मर्त्यांश्च संसेवये-**
**योगक्षेमकरो हरिर्विजयतेऽनन्याश्रवायाणाँ सताम् ॥**

(से० वि० ६३)

अनन्य प्रेमी को अन्य साधन-मार्गों से भी सम्पूर्णतया विरत रहना चाहिये । अनन्य प्रेमियों का यह प्रत्यक्ष अनुभव है कि 'विधि पूर्वक किये गये योग, यज्ञ, तप, व्रत, नियम, तीर्थ-यात्रा, तीर्थ-स्नान, अनंत दान आदि से आत्मा वैसा शुद्ध नहीं होता जैसा श्री वृन्दावनांतर्गत यमुना-तट के कुंज प्रदेश में विराजमान श्री राधावल्लभ के चरण कमल के भजनानंद से होता है ।'

**योगैर्यागै स्तपोभिर्व्रतनियमगणैस्तीर्थ यात्रादिभिर्न,**
**स्नानै र्दानैरनंतैर्विधिवदपि कृतै शुध्द्यते तादृगात्मा ।**
**श्रीमद्वृन्दावनान्तर्गततरवितनायातीरकुंजप्रदेशे,**
**श्री राधावल्लभस्यांघ्रि कमल भजनानंद तोयादृगेषः ॥**

(से० वि० ६६)

इसी प्रकार प्रेमी अनन्यों को संध्यावंदन-तर्पणादि नित्य कर्म न करने से कोई हानि नहीं होती । कहा गया है ' जो साधु पुरुष प्रातःकाल श्री हरि की मंगला आरती के उत्सव में लग जाते हैं, मध्याह्न में जिनका मन प्रभु को भोगादि अर्पण में लगा रहता है, और सायंकाल में जो पुनः सेवा में प्रवृत्त रहते हैं, जिन्होंने अपनी सम्पूर्ण क्रियायें राधापति के चरणों में लगादी हैं उनको संध्यावंदन तर्पणादि न करने से कोई प्रत्यवाय नहीं होता ।'

**प्रातः श्री हरि मंगलोत्सववतां मध्यान्ह काले पुन-**
**र्भोगाद्यर्पण मंत्रदत्त मनसां सायं पुनः सेविनां ।**
**एवं श्रीवृषभानुजा पतिपदन्यस्तक्रियाणां सतां,**
**सन्ध्या वंदन तर्पणाद्य करणे न प्रत्यवायो भवेत् ॥**

(से० वि० ६९)

श्राद्धादिक कर्मों के लिये व्यवस्था दी हुई है 'अनन्य भक्तों को श्राद्धादिक नहीं करने चाहिये क्योंकि उनकी भगवत् शरणागति के द्वारा उनके पूर्वज कृतार्थ हो जाते हैं और यदि उनमें से किसी को प्रेतयोनि प्राप्त होने का सन्देह उपस्थित हो तो प्रतिदिन भगवन्नाम कीर्तन के द्वारा उनको तार देना चाहिये ।' ( गया श्राद्ध के द्वारा नहीं । )

**श्राद्धादीन्नेवै कुर्यात् हरि शरण बलेनेव पूर्वेकृतार्थाः ।**
**संदेहे तारयेत् प्रतिदिन भगवन्नाम संकीर्तनेन ॥**

( से० वि० ३७ )

श्री ध्रुवदास कहते हैं कि 'जो लोग श्राद्ध कर्म में कुशल होते हैं वे पितृ लोक को जाते हैं । भक्त तो मुक्ति को भी कुछ नहीं समझता, अन्य लोकों की तो बात ही क्या है ?

**कर्म श्राद्ध में कुशल जे पितृ लोक ते जाँहि ।**
**भक्त गनत नहिं मुक्ति की और लोक किहि माँहि ॥**

श्री हित प्रभु के द्वितीय पुत्र श्री कृष्णचन्द्र गोस्वामी ने पितरों एवं देवताओं को संबोधन करके कहा है 'आप लोग बलि के सम्बन्ध में मुझ से निराश हो जाँय क्योंकि मेरी बलि (नैवेद्य) के अभिलाषी मुकुन्द भगवान हो गये हैं । इसमें आपकी हानि भी नहीं होती, आप अन्य लोगों से बलि ग्रहण कर लें ।'

शृण्वन्तु सर्वे पितरः सदेवा मत्तो निराशां बलितो भवंतु ।
जातोभिलाषी तु बलौ मुकन्दो हानिक्व गृह्णीत जनान्तरेभ्यः ।।

सम्पूर्ण वैदिक एवं स्मार्त कर्मों के त्याग के हेतु को स्पष्ट करते हुए उक्त गोस्वामिपाद ने कहा है 'मैं क्या करूँ, मेरी श्रद्धा ही अन्यत्र नहीं होती और श्रद्धा के बिना कोई कर्म फल नहीं देता। मेरी श्रद्धा तो श्री हरि के भक्ति भाव में दृढ़ हो गई है। मेरी इस विवशता से संसार चाहे सदैव प्रसन्न रहो या अप्रसन्न रहो, इसकी मुझे चिन्ता नहीं है।'

इसी विवशता ने श्री हित प्रभु को एकादशी व्रत का भी परित्याग करने को वाध्य किया था। वैदिक एवं स्मार्त कर्मों का त्याग तो साधारणतया सभी वैष्णव सम्प्रदायों में देखा जाता है, किसी में कम है किसी में अधिक। किन्तु एकादशी का व्रत वैष्णव व्रत है और पुराणों ने इसकी बड़ी महिमा गाई है। उधर भगवत् प्रसाद किंवा महाप्रसाद का भी वैष्णव धर्म में बहुत महत्व है और इसकी सर्व श्रेष्ठता के प्रमाण भी प्रचुर संख्या में मिलते हैं। प्रश्न यह उपस्थित होता है कि एकादशी के दिन उपवास करना चाहिये या अन्य दिनों की भांति उस दिन भी महाप्रसाद ग्रहण करना चाहिये? सभी वैष्णव सम्प्रदायों ने उपवास के पक्ष में निर्णय दिया है। किन्तु हम जानते हैं कि सम्पूर्ण वैष्णव उपासना का आधार स्वामि-सेवक संबंध है। भगवान स्वामी हैं और उपासक उनका अनन्य सेवक किंवा दास है। हित प्रभु ने इस अनन्य दासता की सर्वांगीण सिद्धि के लिये ही एकादशी-व्रत का त्याग किया है। सेवा

-विचार' ग्रन्थ में पूछा गया है 'जो अनन्य उपासक दास भाव से प्रतिदिन अपने स्वामी को भोजन समर्पित करता है और सदैव उनके उच्छिष्ट को खाकर अपने दिनों को व्यतीत करता है, वह वेदों के अभिप्राय को जानने वाला प्रसादान्न भोजी एकादशी के दिन अपने स्वामी के भुक्त-शेष को सम्पूर्ण रूप से ग्रहण किये बिना कैसे रह सकता है' ?

**दासोभूत्वासमर्प्य प्रतिदिन ममलं भोजनं स्वामिने तद्-**
**भुक्तं भुंजान एव क्षिपति यदि सदा सर्वदा स्ताननन्यः ॥**
**एकादश्यां कथं स त्यजति निजपतेर्भुक्त शेषं ह्यशेषं ।**
**वेदाभिप्राय वेत्ता दृढ़ हृदय गति स्तत्प्रसादान्न भोजी ?**

( से. वि. ४४ )

हितप्रभु ने अपनी स्वामिनी के प्रति अपनी पूर्ण अनन्याश्रयता की विज्ञप्ति करते हुए कहा है, 'हे श्रीराधे, तुम्हारे उच्छिष्ट रूपी अमृत का भोग करने वाला मैं तुम्हारे ही चरित को सुनता हुआ, तुम्हारी ही चरण-कमल-रज का स्मरण करता हुआ, तुम्हारे ही कुंज-गृहों में विचरण करता हुआ, तुम्हारे ही दिव्यगुणों का गान करता हुआ और हे रस-दायिनि, तुम्हारी ही आकृति को देखता हुआ अपने निर्मल शरीर, मन और वाणी के द्वारा तुम्हारा ही आश्रित हूँ।'

( रा० सु० २४० )

लाड़िलीदासजी ने बतलाया है 'श्यामाश्याम का भोग लगाकर और धर्मी रसिकों को भोजन कराकर शेष प्रसाद

को ग्रहण करना हो श्रीहित हरिवंश के अनुयायिओं का उपवास है'।

**भोग लगै हित लाड़िले पुनि पवाइ हितदास।**
**सो प्रसाद लै पाइये यह अपनौ उपवास ॥**

( सु० बो० )

श्री हरिराम व्यास ने उनही को श्री हरिवंश का अनुयायी माना है जिनके मन में यह दृढ़ विश्वास है कि करोड़ों एकादशी-व्रत महाप्रसाद के एक अंश के समान हैं।

**कोटि-कोटि एकादशी महा प्रसाद कौ अंश।**
**व्यासहि यह परतीत है जिनके गुरु हरिवंश ॥**

( साखी )

नाभाजी ने अपने छप्पय में श्री हितप्रभु के सम्बन्ध में इसीलिये कहा है 'महाप्रसाद उनका सर्वस्व था और वे उसके प्रसिद्ध अधिकारी थे। उन्होंने विधि-निषेध का त्याग करके अनन्य दासता के उत्कट व्रत को धारण किया था'।

**सर्वसु महाप्रसाद प्रसिद्ध ताके अधिकारी।**
**विधि-निषेध नहिं दास अनन्य उत्कट व्रतधारी ॥**

( भक्तमाल )

श्री हितप्रभु के समय का आस्तिक समाज अनेक देवी-देवताओं, मंत्र-तंत्रों आदि में श्रद्धा रखने के अतिरिक्त नव-ग्रहों के शुभाशुभ फलों पर एवं उनसे सन्बन्धित अनेक वहमों में विश्वास रखता था। स्वयं श्री हितप्रभु का जन्म एक प्रसिद्ध ज्योतिषी-घराने में हुआ था एवं उनके घर का राज-तुल्य वैभव ज्योतिष-विद्या के बल से ही उपार्जित था। उनको

भी बाल्यकाल में इस विद्या की शिक्षा दी गई थी। किन्तु उन्होंने उस अल्प वय में ही यह समझ लिया था कि ग्रहादिकों के ऊपर विश्वास रखने से अनन्य प्रेम बाधित होता है और भगवत्-चरणों के प्रति अनास्था होती है। इस सम्बन्ध में उनके दो सवैये प्राप्त होते हैं। एक में उन्होंने समस्त प्रतिकूल ग्रहों का एकत्र उल्लेख करके अंत में कहा है 'जिस व्यक्ति ने अपने मन को श्रीकृष्ण के चरणों में अर्पित कर दिया है, उसका यह रंक नव ग्रह क्या बिगाड़ सकते हैं' ?

**जो पै कृष्णचरण मन अर्पित तौ करि हैं का नवग्रह रंक ।**

( फु० वा० १ )

दूसरे सवैये में उन्होंने समस्त अनुकूल ग्रहों को एकत्रित करके अन्त में कहा है 'जो लोग गोविन्द को छोड़कर दशों दिशाओं में भटकते हैं उनकी भलाई अच्छे ग्रह नहीं कर सकते।'

**गोविंद छाँड़ि भ्रमंत दशौ दिश तौ करि हैं कहा नव ग्रह नीके।**

( फु० वा० २)

अनन्य प्रेम फलाकांक्षा शून्य होता है। वास्तव में उसमें फलाकांक्षा का प्रश्न ही नहीं उठता क्योंकि वह स्वयं फलरूप है। इसीलिये सकाम मन के द्वारा उसका ग्रहण नहीं होता। जो लोग प्रेमोपासक बनकर सकाम कर्मों में विश्वास रखते हैं उनकी मूढ़ता पर तरस खाकर श्री ध्रुवदास कहते हैं 'जो व्यक्ति वृन्दावन से सम्बधित होकर तिथि और विधि को मानते हैं उनके पास प्रेम-भजन कैसे रह सकता है ? वे मूढ़ अपने हाथों उसे खो देते हैं। वे ना समझी से काँच के

दानों की माला में चन्द्रमणि को गुहते हैं ! उनकी समझ में यह नहीं आता कि जहाँ के यमुना.पुलिन की सघन कुंजें अद्भुत सुख की सदन हैं और जहाँ प्रेम स्वरूप श्री राधा हरि नित्य प्रेम-क्रीड़ा में रत हैं, ऐसा यह वृन्दाविपिन है' ।

**वृन्दा विपिन निमित्त गहि तिथि बिधि मानैं आन ।**
**भजन तहाँ कैसे रहै खोयौ अपने पान ॥**
**खोयौ अपने पानि मूढ़ कछु समझत नाहीं ।**
**चन्द्र मणिहिं लै गुहै काँच के मनियनि माहीं ॥**
**यमुना-पुलिन निकुंज घन अद्भुत है सुख को सदन ।**
**खेलत लाड़िली लाल जहाँ एसौ है वृन्दा विपिन ॥**

(भजन कुंडलियाँ )

धर्मी रसिक गण जिस वृन्दावन.रस की उपासना करते हैं वह त्रिगुणातीत और सर्व-तन्त्र-स्वतन्त्र पदार्थ है । उसका उदय सर्व निरपेक्ष होता है, और उदय होने के बाद वह उपा. सक को संपूर्ण द्वन्द्वों और सीमाओं से ऊपर उठा देता है। इस रस के तटस्थ लक्षणों का वर्णन करते हुए सेवक जी ने कहा है 'श्री हरिवंश ने श्यामा-श्याम का जो सुयश गाया है वही रस सब रसिकों को उनके सुकृत के फल रूप में प्राप्त हुआ है । इस रस में न तो विधि-निषेध का झगड़ा है, न लग्न और ग्रहों के वेध हैं । इसमें कुदिन और सुदिन कुछ नहीं हैं और न शुभ-अशुभ एवं मान-अपमान हैं । इसमें न तो असत्य, भ्रम, कपट और मिथ्या चतुराई है और न स्नान-क्रिया एवं जप-तप हैं । इसमें ज्ञान और ध्यान भी प्रयास मात्र हैं ।

(से० वा० २-४)

सारा सार विवेकिनी बुद्धि के द्वारा ही इस रस का ग्रहरण संभव है। यही बुद्धि सब प्रकार से निर्भय बनकर वृन्दावन रसरीति का अनुसरण करती है। सेवक जी ने अपना उदाहरण देकर समझाया है, 'जितने भी साधन हैं वे सब सकाम मति से प्रेरित होने के कारण स्वार्थमय एवं अनीति पूर्ण हैं। ज्ञान, ध्यान, व्रतकर्म आदि पर मुझको विश्वास नहीं होता। रसिक अनन्यों ने तो दुंदुभी बजा कर एक मात्र श्याम-श्यामा की प्रीति का आश्रय लिया है। श्री हरिवंश के चरण कमलों के एकान्त सेवक रसरीति को छोड़ कर कभी विचलित नहीं होते।'

**साधन विविध सकाम मति सब स्वारथ सकल सबै जुअनीति।**
**ज्ञान, ध्यान, व्रत, कर्म जिते सब काहू में नांहि मोहि प्रतीति ॥**
**रसिक अनन्य निसान बजायौ एक श्याम श्यामा पद प्रीति।**
**श्रीहरिवंश चरण निज सेवक बिचलै नांहि छाँड़ि रस रीति ॥**
**(से० वा० १३-१)**

सखी गरण की प्रेम-पद्धति के अनुकरण पर, जिस प्रकार इस संप्रदाय में प्रेमी की उपासना का विधान किया गया है, उसी प्रकार यहां का उपासना मार्ग भी सखीगरण की सहज प्रेमोपासना का अनुसरण करता है। हम देख चुके हैं कि सखियों के जीवन का एक मात्र उद्देश्य युगल की परिचर्या करना है और इसके साथ वे सहज रूप से श्याम-श्यामा के नाम-रूप का गान करती रहती हैं। उनकी इन प्रवृत्तियों के अनुकरण पर संप्रदाय के उपासना-मार्ग के तीन अंग रखे गये हैं परिचर्या, नाम-स्मरण और वाणी-अनुशीलन। हम इन तीनों को क्रमशः उपस्थित करेंगे।

# परिचर्या

परिचर्या का लक्षण गोस्वामी वृन्दावनदास जी ने बतलाया है 'दास जिस प्रकार की सेवा नृपति की करता है, उस प्रकार की सेवा का नाम परिचर्या है। नवधा भक्ति में परिचर्या को पाद-सेवन कहते हैं'।

परिचर्या तु सा ज्ञेया सेवा या दास वन्नृपे।
पाद सेवन मित्यस्याः पर्यायः श्रवणादिषु।
( अ० वि० )

सम्पूर्ण अधीनता प्रेम का एक अत्यन्त मौलिक अंग है, यह हम देख चुके हैं। यह अधीनता नितान्त स्वभाविक होती है, अतः इसका पूरा उदाहरण नहीं मिल सकता। क्रीत-दासों की अपने स्वामी के प्रति एकान्त अधीनता से इसको कुछ समझा जा सकता है। किन्तु इन दोनों में एक बड़ा भारी अंतर यह है कि प्रेम में मनुष्य को विना मोल बिक जाना पड़ता है। क्रीत दास अवसर मिलने पर मुक्ति का स्वप्न देखता है। प्रेमी के लिये मुक्ति अकल्पनीय ही नहीं, सबसे बड़ा अभिशाप है। उपासक के हृदय में प्रेम की इस सहज अधीनता को उदय करना ही 'परिचर्या' का प्रधान लक्ष्य है। परिचर्या दो भावोंसे की जाती है, दास-भाव से और दासी-भाव से। अधीनता समान होते हुए भी, रसिकों ने, रस के अधिकार की दृष्टि से, इन दोनों में बहुत बड़ा अंतर माना है। उज्ज्वल रस की परिचर्या में केवल दासी-भाव का ही अधिकार है। दास भाव ही नहीं, सख्य एवं वत्सल भावों का भी वहाँ प्रवेश नहीं होता। उज्ज्वल रस की उपासना की दृष्टि से दास-भाव, सख्य-भाव, वत्सल-भाव एवं दासी-भाव किंवा

सखी-भाव के तारतम्य को स्पष्ट करते हुए गोस्वामी ब्रजलाल जी कहते हैं 'दास अपने स्वामी श्री कृष्ण की सेवा राज-सभा में कर सकता है, अन्तपुर में उसका कोई अधिकार नहीं होता। सखागण श्री कृष्ण के साथ समानता के भाव से हास-परिहास करते हैं किन्तु रहस्य में उनका भी प्रवेश नहीं है। वत्सल भाव में स्नेह तो खूब होता है किन्तु दोनों के बीच में स्वामि-सेवक भाव नहीं होता। अतः श्री राधा की दासी किंवा सखी भाव के बिना उपासक का प्रवेश रास लीला में नहीं होता।

**दास : स्वस्वामि सेवा सदसि च कुरुतान्नान्तर स्याधिकारः,**
**सख्ये कृष्णेन हासादिक मथ कुरुतान्नो रहस्ये प्रवेशः।**
**वात्सल्ये स्वामि भावः कथमिहमनयोः संभवेद्राधिकाकाया,**
**दास्यात्सख्याद्विना किंभवति चभजतां रास लीला प्रवेशः॥**

( से० वि० ६१ )

हित प्रभु के संपूर्ण श्री राधासुधा निधि स्तोत्र मे एकमात्र श्री राधा दास्य की प्राप्ति की प्रार्थना की गई है। श्री राधा के अद्भुत रूप के वर्णन के साथ उनके सुदुर्लभ दास्य को प्राप्त करने की तीव्र आकांक्षा इस ग्रन्थ में पद-पद पर दिखलाई देती है। श्रीराधा के दास्य का अधिकार कितना दुर्लभ है इसको एक श्लोक में स्पष्ट करते हुए वे प्रार्थना करते हैं 'जो लक्ष्मी को गोचर नहीं है, जो श्री कृष्ण-सखाओं को प्राप्त नहीं है और जो ब्रह्मा, नारद, शिव, आदि के लिये संभाव्य नहीं है, जो वृन्दावन की नागरी सखियों के भाव के द्वारा किसी प्रकार

लभ्य है; श्रीराधा-माधव को एकान्त-क्रीड़ा का वह दास्याधिकार रूपी उत्सव मुझे प्राप्त हो ।' (रा० सु० २३६)

अन्यत्र, इस सुदुर्लभ दास्य की रमणीयता का स्मरण करते हुए वे आकुलता से पूछते हैं, 'जिन प्रेम घनाकृति श्री राधा के पद-नख-ज्योत्स्ना-प्रवाह में स्नान किये हुए हृदयों में कोई अनिर्वचनीय, सरस एवं चमत्कार पूर्ण भक्ति समुदित हो जाती है, वे गोकुल-भूप-नंदन के मन को चुराने वाली किशोरी अपना वह दास्य मुझे कब प्रदान करेंगी जो सम्पूर्ण वेदों के शिरोभाग रूप उपनिषदों का परम रहस्य है ।'

**यस्याःप्रेम घनाकृतेः पद-नख-ज्योत्स्ना भर स्नापित,**
**स्वान्तानां समुदेति कापि सरसा भक्तिश्चमत्कारिणी ।**
**सा मे गोकुल-भूप-नंदन मनश्चोरी किशोरी कदा,**
**दास्यं दास्यति सर्व वेद शिरसाँ यत्तद्रहस्यं परम् ॥**

(रा० सु० २०४)

उपासक को अपने हृदय में दासी भाव का अंगीकार करके परिचर्या में प्रवृत्त होना चाहिये । दासीभाव के अंगीकार का अर्थ यह है कि उसे अपने आप को राधा-किंकरी के रूप में देखना चाहिये। इसके लिये उपासक को यह अनुभव करना चाहिये कि 'मैं एक परम सुकुमारी किशोरी हूँ, जिसने अपनी स्वामिनी के द्वारा प्रणय पूर्वक दिये हुए वस्त्राभूषणों को धारण कर रखा है, जो सदैव अपनी स्वामिनी के पार्श्व में स्थित है, और जो नाना प्रकार की परिचर्याओं में चतुर है ।'

(रा० सु० ५२)

श्यामा श्याम की परिचर्या का प्रकार बतलाते हुये श्रीध्रुव-

दास जी कहते हैं 'उपासक को स्नानादिक से निवृत्त होकर अपने मस्तक पर तिलक धारण करना चाहिये और फिर स्त्री (दासी) के शरीर का भाव रख कर सेवा के निमित्त विविध शृंगारों को उस शरीर पर धारण करना चाहिये। युगल के महल की टहल का अधिकार तभी प्राप्त होता है। नारी किंवा पुरुष जिनके हृदय में भी यह भाव स्थिर होगया है उनके चरणों की रज लेकर नित्य प्रति अपने मस्तक पर धारण करनी चाहिये'।

**तिय के तन कौ भाव धरि सेवा हित शृंगार।**
**युगल महल की टहल कौ तब पावै अधिकार ॥**
**नारी किंवा पुरुष हो जिनके मन यह भाव।**
**दिन-दिन तिनकी चरण-रज लै लै मस्तक लाव ॥**

(भजन सत)

दासी रूप के चिंतन से उपासक के चित्त में जिस भाव-स्वरूप का निर्माण होता है, वह उसका भाव-देह कहलाता है। जीव के प्राकृत देह का संचालन उसका मलिन अहंकार करता है, जिसके कारण वह अपने को अमुक जाति, कुल, वर्ण और सम्बन्धों वाला समझता है। उपासक के भाव देह का संचालन उसका शुद्ध अहंकार करता है, जिसके कारण वह अपने को राधामाधव की दासी एवं उनही के सम्बन्धों से सम्बन्धित व्यक्ति समझता है। भाव-देह के पुष्ट होने से प्राकृत देह का प्रभाव क्षीण होने लगता है एवं उससे सम्बन्धित सम्पूर्ण सम्बन्ध भी शिथिल हो जाते हैं। मनुष्य की इन्द्रियाँ निसर्गत: बहिर्मुख हैं अत: उसकी साधारण गति बाहर की

ओर है। साथ ही, मनुष्य में कोई एक ऐसी चीज है जो बाहर की गति से सन्तुष्ट नहीं होती और उसको अन्दर की ओर जाने को प्रेरित करती है। सब साधना-मार्ग मनुष्य की इस अन्तर्मुखता को प्रोत्साहित करके उसको एक परम तोषमय पद पर पहुँचाने की चेष्टा करते हैं। दास किंवा सखीभाव की साधना मनुष्य की अंतर्मुखता को श्रीराधा-किंकरी के रूप में एक ऐसा आकर्षक एवं रुचिकर आधार प्रदान करती है जिसके सहारे वह क्रमशः बढ़ती चली जाती है। मनुष्य का अंतर्मुख रूप ही उसका स्थायी एवं वास्तविक रूप है। श्री लाड़िलीदास कहते हैं 'सखी रूप त्रिगुण देह से प्रथक है। उसमें स्थित होकर ही अनुपम नित्यविहार के दर्शन होते हैं। उस रूप में स्थित होते ही त्रिगुण देह का अभिमान छूट जाता है और सुख-दुख, लाभ-अलाभ एवं मान-अमान में समता प्राप्त हो जाती है'।

**त्रिगुण देह तें प्रथक है सखी आपनौ रूप।**
**तामें स्थित ह्वै निरखि नित्यविहार अनूप॥**
**वामें स्थित ह्वै तजौ त्रिगुण देह अभिमान।**
**दुख-सुख, लाभ-अलाभ सम मानामान समान॥**

( सु० बो० )

उज्जवल प्रेम की परिचर्या के लिये दासी भाव आवश्यक है और दासी भाव की स्थिति के लिये परिचर्या आवश्यक है। परिचर्या के विविध अंगों का अनुष्ठान करने से दासी भाव पुष्ट होता है और दासी भाव से की गई परिचर्या पूर्ण एवं रसमय बनती है। उपासक के मन को प्रेमाधीन बनाकर

अन्तर्मुख बना देनापरिचर्या का फल है । प्रेम के द्वारा अन्तर्मुख बना हुआ मन ही जड़ता के बंधनों से निकल कर परम प्रेम रस का आस्वाद करता है। इस सम्प्रदाय में परिचर्या के तीन भेद माने गये हैं—प्रकट सेवा, भावना एवं नित्यविहार ।

## प्रकट—सेवा

श्री राधाकृष्ण के प्रकट स्वरूपों (विग्रहों) की परिचर्या को प्रकट सेवा कहते हैं। राधावल्लभीय पद्धति की सेवा में राधावल्लभलाल का त्रिभंग-ललित, वेणुवादन-तत्पर स्वरूप विराजमान रहता है और उनके वाम अंग में, एक विशेष प्रकार से, भव्य वस्त्रों के द्वारा श्रीराधा की 'गादी' की रचना रहती है, जिसमें कनक-पत्र पर लिखा हुआ—'श्री राधा' नाम धारण रहता है । इस 'गादी' किंवा 'आसन' पर ही श्री राधा की परिचर्या में आवश्यक द्रव्य धारण कराये जाते हैं ।

**स्थापयेद्वामभागे तु प्रेयस्या आसनं प्रभोः ।**
**तदीयं परिचर्यार्हं द्रव्यं तत्रैव विन्यसेत् ॥**

[ अ० वि० २० ]

कहा गया है 'श्री राधा के विना न तो श्री हरि का पूजन करना चाहिये, न ध्यान करना चाहिये और न जप करना चाहिये । क्योंकि राधा के विना क्षणार्ध में ही श्री कृष्ण विकल होकर सुध-बुध खो बैठते हैं । इसलिये सार वेत्ता शुद्ध युगल उपासक को, श्री राधा के साथ रह कर ही

प्रमुदित रहने वाले अपने स्वामी की, सदैव श्री राधा के साथ ही सेवा करनी चाहिये'।

श्रीमद्राधां विना न प्रभुवर मनिशं श्री हरिं पूजयेच्च,
नध्यायेन्नोजपेत्तामल युगलवरोपासकः सारवेत्ता।
यस्मादर्ध क्षणेतद्विरह विकलितो मुग्धतामेति कृष्ण–
स्तस्मात्साकं तयैव प्रमुदित मनसं स्वामिनं स्वं भजेत ।।

( से० वि० ६ )

सेवा का आरंभ प्रातःकाल से होता है। 'स्नानादिक से निवृत्त होकर उपासक मस्तक पर तिलक एवं अंगों में भगवन्नामांकित मुद्रा धारण करता है और फिर भक्ति पूर्ण हृदय से गुरु-प्रदत्त मंत्र का जाप करता है। इसके बाद वह अपने सेव्य के मन्दिर का संमार्जन करके उसको शुद्ध जल से धोता है और सेवा के पात्रों को माँज कर साफ़ करता है। तदनंतर युगल का गुण-गान करता हुआ वह उनको शय्या पर से उठाता है और उनके सन्मुख जल, कुल्ला करने का पात्र एवं मुख पौंछने के लिये स्वच्छ वस्त्र रखता है स्निग्धभोग-सामग्री एवं शीतल जल निवेदन करके उनको ताम्बूल अर्पण करता है और फिर श्री युगल की 'मंगला आरती' करता है। इसके बाद प्रभु के शरीर पर सुगंधित तेल का मर्दन करके उनको गुनगुने सुगंधित जल से स्नान कराता है और स्वच्छ वस्त्र से अंग अँगोछ कर उनका विविध वस्त्राभूषणों से शृंगार करता है। उनके मुख पर चंदन से मकरी-लेखन (पत्र-रचना) करता है और उनको पुष्पों की वैजयंती माला धारण

कराकर चरणों में तुलसी अर्पण करता है। तदनंतर भोग एवं जल अर्पण करके प्रीति पूर्वक शृंगार आरती करता है और प्रमुदित मन से युगल की परिक्रमा करके उनको दर्पण दिखाता है। इसके बाद सेवा के अपराधों के लिये क्षमा माँगता हुआ, उनके मार्जन के लिये भगवन्नाम का जप करता है। तदनंतर वह अपने प्रभु के सामने रसिक महानुभावों के बनाये हुए पदों का गान करता है और प्रेम पूर्वक नृत्य करता है। इन सुख मय कार्यों से निवृत्त होकर वह युगल को विविध प्रकार की भोग-सामग्री अर्पण करता है और ताम्बूल अर्पण करके मध्याह्न आरती करता है। आरती के बाद सुगंधित पुष्पों के द्वारा शय्या की रचना करके अपने इष्ट को उस पर शयन कराता है और स्वयं प्रीति पूर्वक उनका चरण-संवाहन करता है एवं पंखे से धीरे-धीरे हवा करता है।"

"इस प्रकार प्रात:कालीन एवं मध्याह्न-कालीन सेवा से निवृत्त होकर वह अपने परिजनों, अन्य वैष्णवों एवं अतिथियों के साथ भक्ति पूर्वक प्रभु का प्रसाद ग्रहण करता है। अवकाश के समय में अपने जीवन निर्वाह के कार्यों को भगवन्नाम का जप करता हुआ नीति पूर्वक करता है।'

'अर्धयाम (डेढ़ घंटे) दिन अवशिष्ट रहने पर वह सायं सेवा के लिये, गुण-गान करता हुआ, अपने प्रभु को पुन: उठाता है। युगल को विमल जल पान कराकर वह उनका नवीन शृंगार करता है एवं उनको कालोचित भोग-सामग्री एवं ताम्बूल अर्पण करता है। तदनंतर वह उनके सन्मुख

स्वयं अथवा गुणी-जनों के द्वारा अनेक वाद्यों के सहित गान करता है या कराता है और प्रभु को सन्ध्याकालीन भोग अर्पण करके प्रेम पूर्वक उनकी सन्ध्या आरती करता है। तदनंतर प्रभु के सन्मुख समयोचित पदों का गान एवं नृत्य करके उनको शयन-भोग अर्पण करता है। शयन आरती के बाद उनको पुष्प-रचित शय्या पर शयन कराकर सेवापराधों के लिये क्षमा माँगता हुआ प्रेम पूर्वक प्रभु का चरण-संवाहन करता है''।

नित्य सेवा का यह वर्णन सम्प्रदाय के सेवा-ग्रन्थों से उद्धृत किया गया है। नित्य सेवा के अतिरिक्त नैमित्तिक सेवा भी है जो विशेष अवसरों पर विशेषता के साथ की जाती है। इसको उत्सव-सेवा भी कहते हैं। विशेष शृंगार एवं विशेष भोग-राग के द्वारा उत्सव-सेवा निष्पन्न होती है। श्री लाड़लीदास ने प्रधान उत्सव दस बतलाये हैं—फाग डोल, चंदन वसन, भूलन, शरदोत्सव, *पाटोत्सव, दीपमालिका, कार्तिक शुक्ला प्रतिपदा, वनविहार, खिचरी उत्सव और वसंत।

दासी भाव से भावित होकर ही प्रकट सेवा करने का विधान है। 'सेवा-विचार' में इस भाव के उपासक को एक बात से सावधान कर दिया गया है। कहा है 'श्री राधा किंकरी का भाव एक मानसिक धर्म है अतः सर्व साधारण के

---

* राधावल्लभलाल की प्रकट सेवा का स्थापना-दिन, कार्तिक शुक्ला त्रयोदशी।

सामने न तो उसका वर्णन करना चाहिये और न उसका अनुकरण अपने शरीर पर धारण करना चाहिये। सब मुनि-जनों ने भावना के अनुकूल सिद्धि मानी है अतः इस प्रकार के भावुक को भी, श्री राधा की कृपा से, उनकी दासी पद की प्राप्ति निश्चित रूप से होती है।

**धर्मोयं मानसोस्ति प्रभुवर गृहिणी दासिकायास्तुभावो,**
**वक्तव्यो नैव वाह्ये न तदनुकरणंस्वे शरीरेथधार्यं।**
**सिद्धः सर्वत्र गीता सकल मुनि जनै भविना या समाना,**
**श्रीमद्राधा कृपातो नियत मथभवेत्तत्पद प्राप्ति रस्य॥**

(से० वि० ६०)

इस सम्प्रदाय की सेवा में किसी अवसर पर भी वैदिक, तांत्रिक और पौराणिक मंत्रों का प्रयोग नहीं होता और शुद्ध तत्सुख मयी प्रीति के आधार पर ही सेवा के सम्पूर्ण कार्यों का निर्वाह होता है। श्री व्रजलाल गोस्वामी कहते हैं 'वेदों में, तंत्रों में और पुराणों में अनेक प्रकार की श्री कृष्ण-सेवा बतलाई गई है। वह सब मंत्रात्मिका है, विभिन्न मंत्रों से निष्पन्न होने वाली है। हमारे यहाँ तो श्रीगुरु की कृपा से अपने भाव एवं अपनी कुल-परिपाटी के अनुकूल प्रेमपूर्ण सेवा ही प्रकाशित हो रही है।'

**वेदैस्तंत्रैः पुराणैर्जगति बहु विधा कृष्ण सेवा प्रदिष्टाः**
**नाना मंत्रात्मिकासा तदधिकृत जनेसर्वदास्तांप्रकामं।**
**अस्माकं तु स्वभाव स्वकुल समुचिता प्रेमपूर्णा पुरोक्ता,**
**श्री राधाकृष्ण सेवा समुदयतु हृदि श्रीगुरोः सत्कृपातः।**

(से० वि० ६३)

इसके साथ यह व्यवस्था भी दी हुई है, 'अपने सेव्य स्वरूप के सामने न तो आँख बन्द करके ध्यान करना चाहिये और न प्राणायाम, अंगन्यास, करन्यास आदि कर्म ही करने चाहिये, क्योंकि प्रभु के समक्ष ध्यानादिक करने से उनमें सेव्य भाव तत्काल ही शिथिल हो जाता है और उनके प्रति ब्रह्म बुद्धि भी नष्ट हो जाती है। शुद्ध प्रेम का प्रकाश केवल श्रीकृष्ण की परिचर्या से ही होता है, अन्य किसी साधन से नहीं'।

**न ध्यायेन्नेत्र युग्मं प्रभुवर पुरतः सन्निमील्य स्वकीयं,**
**प्राणायामाङ्ग हस्तन्यसन जपमुखं कर्म नैवाचरेत ।**
**ध्यानादेः सेव्य भावः सपदि विरमति ब्रह्मबुद्धिश्च नश्ये-**
**च्छुद्ध प्रेम्णाप्रकाशं रचियति सततं कृष्ण सेवैव नान्या ॥**
(से० वि० ४६)

इस सेवा प्रणाली में शालिग्राम शिला की सेवा का भी विधान नहीं है। कहा गया है 'शालिग्राम आदि मूर्तियों में प्रेमलीला परायण वृन्दावन विहारी की नित्य कैशोर लीला की अनुकृति वंशी, मोरमुकुट, त्रिभंगत्व आदि चिन्हों के द्वारा देखी नहीं जाती। अतः अपने अनन्य विमल एवं सहज सुखमय भाव से बँधे हुए हमारे पूर्वाचार्यों ने इष्टाक्षरों के लेख वाली 'नाम सेवा' रूपी मूर्ति स्थापित की है'।

**शालिग्रामादि मूर्तौ विपिनवर गत प्रेम लीला परस्य,**
**नित्या कैशोर लीलानुकृतिरथ यतो दृश्यते नैव चिन्है ।**

**तस्मात्पूर्वैरनन्यामल सहजसुख स्वीय भावानुवद्धै**
**लेप्या संस्थापितेष्टाक्षर लिखनमयी नाम-सेवेति मूर्ति ।**
( से० वि० ५२ )

'नाम-सेवा' इस सम्प्रदाय की एक विशेष वस्तु है । वैष्णव सिद्धान्त में नाम और नामी सर्वथा अभिन्न हैं । अतः जो सपर्या हम नामी के स्वरूप को अर्पण करते हैं वही नाम के स्वरूप को भी अर्पण कर सकते हैं ।

'नाम-सेवा' में नाम का लिपि मय रूप प्रस्तर पर किंवा काठ पर उपस्थित किया जाता है । इसमें 'राधा-वल्लभो जयति' अथवा 'श्री राधावल्लभ-श्री हरिवंश' नाम लिखा रहता है । 'नाम सेवा' का आकार चौकोर रहता है और शृंगार धारण कराने की सुविधा के लिये किसी-किसी में चौकोर भाग के ऊपर मुख का आकार बना दिया जाता है । श्रीमद् भागवत् में आठ प्रकार की भगवत् प्रतिमाओं का विधान है उनमें 'नाम-सेवा' भगवान की-'लेप्या' प्रतिमा है । संकट काल में किंवा प्रवासादि में जहाँ स्वरूप-सेवा का अवसर प्राप्त नहीं होता वहाँ नाम-सेवा को कंठ में धारण करके उसका प्रसाद एवं चरणोदक लेने की व्यवस्था दी हुई है ।

अनन्य रसिकों ने अपनी नित्य-कैशोर-लीला की सेवा प्रणाली में वैकुंठादि लीलाओं के चिन्हों को ग्रहण नहीं किया है । इनकी सेवा में न तो शंख-चक्रादिक रहते हैं और न घंटा पर गरुड़ का आकार स्थापित रहता है । अनेक पुराण–वाक्यों के आधार पर यह सिद्धांन्त किया गया है कि 'राधापति की

प्रथम अवतार-रचना वैकुंठ में है । श्रीकृष्ण के अंश से नारायण हरि की उत्पत्ति हुई है और श्री राधा के अंश से कमला का प्रादुर्भाव हुआ है। जगत की रक्षा के लिये इन दोनों लक्ष्मी-नारायण से अनेक अवतारों की रचना हुई है । वृन्दाविपिन में नित्य विहारी श्री राधामोहन सर्वोत्कृष्ट रूप में विराजमान हैं' ।

**वैकुंठे प्रथमावतार रचना राधापतेर्वर्तते,**
**कृष्णांशेन हरिर्बभूव कमला राधांशतो निश्चितं ।**
**भूत्वा तौ बहुधावतार रचनां कृत्वा जगद्रक्षतोऽ**
**रण्ये नित्य विहारिणौ हि जयतः श्रीराधिका मौहनौ ।।**
( से० वि० ५४ )

प्रकट सेवा को नित्यविहार की नींव कहा गया है । 'भगवत् कृपा से जिस उपासक के चित्त में प्रकट सेवा की सुदृढ़ नींव लग जाती है उसके हृदय में 'हित-महल-रस' ( नित्यविहार-रस ) निश्चल रूप से स्थित हो जाता है' ।

**प्रगट भाव की नींव दृढ़ कीजै कृपा मनाइ ।**
**तव निश्चल हित-महल-रस रहै चित्त ठहराइ ।।**
( सु० बो० )

श्री लाड़िलीदास अन्यत्र कहते हैं 'प्रकट सेवा एक सच्ची हुंडी है। जिन्होंने इस हुंडी को ग्रहण किया है उनको इसके पूरे दाम मिले हैं। अब भी जो उपासक इसको दृढ़ विश्वास पूर्वक ग्रहण करते हैं उनको वृन्दावन की सुन्दर सम्पत्ति मिलती है।'

प्रगट भाव हुंडी सही गही लहे तिन दाम ।
अबहुँ गहैं विस्वास दृढ़ लहैं सु संपति धाम ।।

( सु० बो० )

## भावना

'भावना' से तात्पर्य उस सेवा से है जो किसी बाह्य उपादान के विना केवल मन के भावों के द्वारा निष्पन्न होती है । इस सेवा में सेव्य, सेवा की सामग्री एवं सेवक भाव के द्वारा उपस्थापित होते हैं । इस सेवा का समावेश 'ध्यान' के अन्तर्गत होता है। इस सेवा में भी सर्व प्रथम सखी भाव को अपने मन में स्थिर करना होता है । भावना के अभ्यासी को यह तीव्र आकांक्षा अपने मन में जगानी होती है कि 'मुझको जिस भाव का आश्रय है, वही जिनका भाव है, भगवान के उन नित्य संगीजनों (सखीजनों) जैसा प्रेम मुझ में भी हो ।'

निजोपजीव भावानां भगवन्नित्य संगिनाम् ।
जनानां यादृशो रागस्तादृगस्तु सदा मयि ।।

( अ० वि० ६ )

'अभ्यासी को सखीजनों के भाव की भावना में स्थिर रहना चाहिये क्योंकि उस भाव को लक्ष्य करके अपने अन्दर बढ़ी हुई भावना–वल्ली कभी फलहीन नहीं होती' ।

इत्थं भावनयास्थेयं स्वस्मिन्स्तत्समभिलक्षिता ।
समृद्धा भावना वल्ली न वंध्या भवति ध्रुवम् ।।

( अ० वि० ७ )

इस सम्प्रदाय के भाव के अनुकूल भावना के अभ्यास का क्रम इस प्रकार बतलाया गया है। ब्रह्ममुहूर्त में उठकर एवं मन को एकाग्र करके पहिले मंत्रोपदेष्टा गुरु के सखीरूप को और फिर सम्प्रदाय-प्रवर्तक गुरु के सखीरूप को श्रद्धा-पूर्वक नमस्कार करना चाहिये। तदनन्तर श्रीमद् वृन्दावन का ध्यान करना चाहिये 'जिसमें लताओं के ही नाना प्रकार के भवन बने हुए हैं और जिसकी दिशायें विचित्र पक्षियों के समूह के नाद से मुखरित हैं। उपासक, इस वृन्दावन में प्रियतम से संयुक्त प्रिया का और प्रिया से संयुक्त प्रियतम का एवं इन दोनों का मिलन ही जिसके जीवन का एक मात्र आधार है उस सखी-समुदाय का, भली प्रकार से स्मरण करे। जो युगल परस्पर दर्शन, स्पर्शन, गंधग्रहण, और श्रवण में ही तत्पर रहते हैं एवं इन बातों को छोड़कर जिनमें परस्पर कोई अन्य व्यवहार है ही नहीं, उनकी शैय्या पर विराजमान होने से पूर्व की एवं शैय्या से उठने के पश्चात् की मधुर रस भरी नित्य-लीला का मन के द्वारा संस्मरण करे'।

श्रीमद् वृन्दावनं ध्यायेन्नानाद्रुम लतालयम्।
विचित्र पत्रिनिवह मुखरीकृत दिङ्मुखम्॥

प्रियां दयित संयुक्तां दयितं च प्रिया युतम्।
तत्संगमैक जीवातु मालिव्यूहं च संस्मरेत्॥

यौ दर्शस्पर्शनाघ्राण श्रवणेषु च तत्परौ।
परस्परं तदितर व्यवहार वियोगिनौ॥

नित्यां स्वारसिकीं लीलां मनसा संस्मरेत्प्रभोः ।
शैया रोहणतः पूर्वां परां शय्यावरोहणात् ॥
( अ० वि० १२-१३-१५-१६ )

प्रकट सेवा जिस प्रकार मंगला आरती से शयन आरती पर्यन्त होती है, उसी प्रकार भावना का भी क्रम है । दोनों सेवाओं में भेद यह है कि प्रकट सेवा स्थूल देश काल से आवद्ध है और भावना में इस प्रकार का कोई बंधन नहीं है। भावना में ऐसी लीलाओं का भी समावेश हो जाता है जिनका दर्शन प्रकट सेवा में संभव नहीं है । उदाहरण के लिये सायंकालीन सेवा में उत्थापन के बाद बन-विहरण, जल-केलि, कंदुक-क्रीडा, दानलीला आदि लीलाओं का चिंतन करने की व्यवस्था भावना-पद्धति में दी हुई है। इसी प्रकार संध्या आरती के पश्चात् रासलीला का चिंतन होता है।

प्रकट सेवा से भावना में सेवा का अवकाश अधिक रहता है, इसीलिये इस सेवा का महत्व अधिक है । दूसरी बात यह है कि प्रकट सेवा में मन का पूरा योग न होने पर भी सेवा का कार्य चलता रहता है किन्तु भावना में मन के इधर-उधर होते ही सेवा रुक जाती है और सेवा को पूर्ण करने के लिये मन को स्थिर होना ही पड़ता है। मन को वश करने के लिये यह अभ्यास श्रेष्ठ है । मन स्थिर होकर जिस विषय का चिंतन करता है उसी के प्रति उसमें राग उत्पन्न हो जाता है और अनुकूल पदार्थ में

राग का नाम ही 'प्रेम' है । भावना के द्वारा, इसीलिये, अधिक प्रेमोत्पत्ति मानी गई है ।

इस सम्प्रदाय के साहित्य में 'अष्टयामों' का एक स्वतन्त्र एवं महत्वपूर्ण स्थान है । इन अष्टयामों में रस-सिद्ध संतों की भावना का वाङ्मय स्वरूप प्रकट हुआ है । प्राय: सभी पहुँचे हुए रसिकों ने अष्टयामों की रचना की है जिनमें से अनेक उपलब्ध हैं । अकेले श्री वृन्दावनदास चाचाजी के चौदह अष्टयाम प्राप्त हैं । इन रसिकों के अधिकांश सुन्दर पद अष्टयामों में ही ग्रथित हैं । अष्टयामों में युगल की अष्ट कालिक लीला का चमत्कार पूर्ण गान एवं सखीजनों की रसमयी सेवा का विशद वर्णन रहता है । भावना का अभ्यास करने वाले को यह अष्टयाम अत्यन्त सहायक होते हैं । प्रेम-पूर्ण मनोयोग के साथ किसी अष्टयाम का गान कर लेने से भावना का कार्य सरस रीति से निष्पन्न हो जाता है ।

## नित्य-विहार

परिचर्या का सहज एवं पूर्ण प्रेममय रूप 'नित्य विहार' में प्रकट होता है । नित्य विहारी प्रेम सहज रूप से सेव्य-सेवक भाव मय है । 'तहाँ सेव्य श्री राधिका सेवक मोहन लाल' और सहचरी गण सेवा की मूर्ति हैं । प्रकट सेवा और भावना में क्रमश: अधिक स्थिर होने पर मन की देहासक्ति कम होने लगती है । देह और उससे सम्बन्धित समस्त पदार्थों की ओर से वह धीरे-धीरे मरने लगता है और धीरे-धीरे प्रेम-रस का अद्भुत चमत्कार उसको अपनी ओर अधिक आक-

षित करने लगता है। हृदय में प्रेम के सुस्थिर होते ही उस प्रेम में से रूप की झलक मारने लगती है और यहीं से उपासक नित्यविहार सेवा का अधिकारी बनने लगता है ।

प्रेम-सौंदर्य के दृष्टि में आते ही सम्पूर्ण दृष्टि बदल जाती है । इसको देखकर और सब देखना भुला जाता है । 'जो एक वार इस छवि को देख लेता है उसको त्रिभुवन तृण सा लगता है। इस द्वार के भिखारी से सारा संसार भिक्षा माँगता है। जो यहाँ का हो जाता है वह अन्यत्र का नहीं रहता और युगल के रूप-लावण्य में पग जाता है । वह बेसुध और मतवाला बनकर सोता हुआ-सा संसार में जागता रहता है' ।

**एक बार छवि देखी उसको त्रिभुवन तृन-सा लागै है ।**
**इस दर का जु भिखारी उससे सब जग भिक्षा मागै है ॥**
**जो ह्याँ का फिर सो न अनत का दंपति पानिप पागै है ।**
**'हित भोरी' बेसुध मतवारा सोता-सा जग जागै है ॥**

नित्य प्रेम के नित्य नूतन रूप का प्रत्यक्ष परिचय हुए विना यहाँ केवल बुद्धि से कोई कार्य सिद्ध नहीं होता । श्री वृन्दावनदास कहते हैं 'रसमय धाम की रसमय सृष्टि की कथा अलौकिक है। रासेश्वरी की कृपा के अतिरिक्त यहाँ अन्य कोई साधन नहीं है। इस सृष्टि को समझने के लिये विद्वान और अविद्वान सदैव से बुद्धि-बल का प्रयोग करते रहे हैं और सदैव करते रहेंगे। प्रेम-रूप का स्पर्श हुए विना यहाँ नीरस तर्क से काम नहीं चलता ।'

**रस मय धाम सृष्टि जहाँ रसमय कथा अलौकिक न्यारी ।**
**रासेश्वरी कृपा तें जानें और नहीं अधिकारी ।**
**बुधि बल करत, करि गये, करिहैं पंडित और अनारी ।।**
**बृन्दावन हित रूप न परचे नीरस तर्क विकारी ।।**
( युगल-सनेह-पत्रिका )

नित्यविहार सेवा मानसी-सेवा की भाँति केवल मानस-प्रत्यक्ष ही नहीं होती, वह प्रकट सेवा की भाँति इन्द्रिय-प्रत्यक्ष भी होती है। उपासक के मन एवं इन्द्रियों में प्रेम का प्रकाश होने के बाद वह अपने इन ही नेत्रों से युगल की अद्भुत रूप-माधुरी का दर्शन करता है और अपने इनही कानों से उनके अद्भुत मधुर वचनों को सुनता है। वह अपनी इसी नासिका से उनके अंगों की अद्भुत सुगंध का आघ्राण करता है एवं अपने इनही हाथ-पैरों से उनकी अद्भुत सुखमयी परिचर्या में नियुक्त होता है। श्री ध्रुवदास ने कहा है 'जो उपासक मन और वाणी को एकत्र करके इस रस का गान करता है वह निश्चय सहचरि पद को प्राप्त होता है। वह इनही नेत्रों से सम्पूर्ण सुख देखता है और अपने जीवन को सफल मानता है। नव मोहन एवं राधा प्यारी को निरख कर वह उनपर न्यौछावर हो जाता है।'

**यह रस जो मन बच कै गावै, निश्चै सो सहचरि पद पावै ।**
**इनही नैननि सब सुख देखै, जनमसुफल अपनौं करि लेखै ।**
**नव मोहन श्रीराधा प्यारी, हित ध्रुव निरखि जाइ बलिहारी ।**
(रसानंद)

इन्द्रियाँ जब प्रेममयी सेवा के अतिरिक्त अन्य किसी कार्य में प्रवृत्त नहीं होतीं तब उनकी प्रत्येक क्रिया सेवा-सुख में वृद्धि करने वाली बन जाती है। इन्द्रियों के सामने प्रकट संसार के स्थान में नित्य प्रकट प्रेमोल्लास आजाता है और वे सहज रूप से उसका उपभोग करने लगतीं हैं। श्री नागरीदास बतलाते हैं 'यदि इन्द्रियाँ अपने विषयों को छोड़ कर भजन (सेवा) में स्थिर हो जाँय तो उपासक सर्वत्र सेवा-सुख का भोग करता हुआ विचरण कर सकता है। उसको कहीं भी सुख की कमी नहीं रहती। भजन के बल से यदि इन्द्रियों के हाथों भाव का स्फुरण होने लगे तो सर्व गुणों से पूर्ण नित्य-विहार प्रत्यक्ष हो जाय और हृदय में नित्य नूतन चाव बढ़ता रहे।'

**इन्द्री अपगुन त्यागि जो भजन माँहि ठहराँइ।**
**जहँ-तहँ सुख विलसत फिरै तौ कहुँ टोटौ नाँहि॥**
**भजन बल इन्द्री हाथ जो फुरिबौ करिहै भाव।**
**सब गुन वस्तु विलोकि है नव-नव नित चित चाव॥**

इस बात को अधिक स्पष्ट करते हुए वे कहते हैं 'प्रेम का मार्ग इतना विकट है कि उस पर दौड़ कर नहीं चला जा सकता। इस पर चलने के लिये तन और मन को समेट कर बहुत जमा कर पैर रखने होते हैं। रसिक-नरेश (हित-प्रभु) के मार्ग पर चलना नितांत विकट है। जो अपने तन और मन को उबाल कर, ठंडा करके, छान डालते हैं वही इस मार्ग पर चल पाते हैं, अन्य लोग तो केवल बकवास करते

हैं । जिस स्थान पर मनकी भी गति नहीं होती वहाँ शरीर को लेकर निकलना होता है । व्यासनंदन ( हितप्रभु ) के चरणों का बल मिलने पर ही इस प्रकार चला जा सकता है ।'

> **कठिन पहुँचनौ प्रेम कौ पंथ न निकस्यौ धाइ ।**
> **तन मन दसा समेटि सजि गाढ़े धरने पाँइ ।।**
> **मारग रसिक नरेस के निपट विकट है चाल ।**
> **तन-मन औंटि, सिराय, गरि वृथा बजादत गाल ।।**
> **जामें मन की गति नहीं तामें काढ़ें गात ।**
> **व्याससुवन पद पाइ बल इहि विधि निकरयौ जात ।।**

उपासना के मार्ग से चलकर साधक का मन जब नित्य प्रेम-विहार के आनंदोल्लास में प्रविष्ट होता है तब उसकी सब क्रियायें लोक-बाह्य बन जाती हैं । उसकी हृदय-ग्रन्थियों का भेदन हो जाता है और उसके संपूर्ण संशय छिन्न हो जाते हैं । उसकी उस समय की स्थिति का वर्णन करते हुए सेवक जी कहते हैं, 'जिस पर श्री हरिवंश की कृपा होती है, वह राधा-हरि के नित्य विहार का दर्शन पुलकित शरीर से करता रहता है और उसके नेत्रों से आनंद की झड़ी लगी रहती है । वह कभी तो रोता है, कभी आनंदोल्लास में गान करता है और कभी अट्टहास करता है। वह क्षण-क्षण में श्यामाश्याम के साथ विहरण करता है, क्षण-क्षण में प्रेम पूर्ण नेत्रों से उनको देखता है और क्षण-क्षण में उनका अभंग यश-गान करता है । नित्यकिशोर के दर्शन से उसकी रति नित्य नवीन बनती रहती है और वह युगल की आलस्य भरी

प्रातः कालीन छवि का नित्य दर्शन करता रहना है । सघन कुंज के छिद्रों से युगल की अद्भुत तन-कांति को देखकर उसके नेत्र तृप्त नहीं होते ।'

**निरखत नित्य विहार, पुलकित तन रोमावली ।**
**आनंद नैन सुढ़ार, यह जु कृपा हरिवंश की ॥**
**छिन-छिन रुदन करंत, छिन गावत आनंद भरि ।**
**छिन-छिन हहर हसंत, यह जु कृपा हरिवंश की ॥**
**छिन-छिन विहरत संग, छिन-छिन निरखत प्रेम भरि ।**
**छिन जस कहत अभंग, यह जु कृपा हरिवंश की ॥**
**निरखत नित्य किशोर, नित्य-नव-नव सुरति ।**
**नित निरखत छबि भोर, यह जु कृपा हरिवंश की ॥**
**त्रिपित न मानत नैन, कुंज रन्ध्र अवलोकि तिन ।**
**यह सुख कहत बनै न, यह जु कृपा हरिवंश की ॥**

(से० वा० ६ )

नित्य विहार सेवा की प्राप्ति ही राधा वल्लभीय उपासना मार्ग का लक्ष्य है । जिस सेवा-भाव की नींव प्रकट-सेवा में रखी जाती है वह नित्य विहार सेवा में पहुँच कर सिद्ध एवं इन्द्रिय गोचर हो जाता है । तीनों सेवाओं में भाव तो एक ही है किन्तु वह क्रमशः अधिक सामर्थ्यवान एवं सहज बनता जाता है । श्री लाड़िलीदास ने बतलाया है कि 'प्रकट सेवा में रति किंवा भाव की स्थिति कूप-जल के समान होती है, भावना में वह नदी के समान होती है और उसके ऊपर नित्य विहार रस में समुद्र के समान हो जाती है ।'

**प्रकट भाव जल कूप लौं नदी भावना जान ।**
**तापर नित्यविहार रस ज्यौं समुद्र रति मान ॥**

